मूर्तो धर्म उदेयिवान्, किमथवा निष्पारिजातोऽभवत्
स्वर्गः, किं सकल कलानिधिरगान्, कर्णोऽवतीर्णः किमु ।
पार्थोऽयं किमुपागतः, पृथुरथो पृथ्वीवियोगातुरो,
यं वीक्ष्येति निरन्तरं कविमुखादञ्चन्ति वाग्वीचयः ॥१४॥

युधिष्ठिरो भीमसेनस्तथैव यशसार्जुनः ।
नकुलातिक्रमी भाति सहदेवोऽच्युतो रणे ॥१५॥

यं प्रोद्दण्डविलेशयेशविलसद्दोर्दण्डचण्डीभवत्-
कोदण्डं रणमूर्द्धनि खण्डपरशोराक्रम्य भासं स्थितम् ।
आलोक्याऽलसलोचनाः सरभस नृत्यन्ति देवाङ्गना
कम्पन्ते हरयश्चलन्ति गिरयस्त्रस्यन्ति सर्वे रथा ॥१६॥

प्रोद्यत्कीर्तिवितानमण्डितनवब्रह्माण्डभाण्डोदरे
यस्मिन् भूमिपतौ प्रशासति भुवं सौभाग्यभव्यायुषि ।
चाञ्चल्यं चपलासु चन्द्रवदनानेत्राञ्चले तीक्ष्णता
चन्द्रे लक्ष्म करग्रहः परिणये लोकेषु नैवाभवत् ॥१७॥

आवासो निधिसम्पदां रणभुवि त्रासः प्रतिक्ष्माभृता-
मुल्लास प्रतिभाजुषामतिमहान् व्यासः सभासम्पदाम् ।
विन्यास सुजनाशिषां प्रतिलवं रासः कुरङ्गीदृशां
विश्वासः प्रणयात्मनां विजयते श्रीमाधवः क्ष्माधवः ॥१८॥

कवीश्वराणामथ पण्डितानां प्रकाशयन्ती विमलान्तराणि ।
देशेष्वगम्येष्वपि सञ्चरन्ती विभाति सिद्धेव यदीयकीर्तिः ॥१९॥

भूमण्डले यद्यशसा विलिप्ते काका अभूवन् वकतुल्यभास ।
किं चापणेऽज्ञायत गन्धभेदात् कर्पूरकस्तूरिकयोर्विभेद ॥२०॥

उष्णत्वमुच्चैर्वदता कवीनां यस्य प्रतापे मतिमोह एव ।
यतो दधत् कम्बलमद्रिदर्यां वसन् प्रकम्प न जहाति शत्रु ॥२१॥

येनार्थिसार्थार्थितपूरणार्थमर्थं जलं चोभयसाददाने ।
सुवर्णशैलाम्बुनिधी स्वरूपनाशप्रसगाद्ययतुः प्रकम्पम् ॥२२॥

शौर्ये पार्थ इवापरो वितरणे देवद्रुमो वाङ्मय-
व्यापारे सुरराड् गुरुर्वसुमतीरक्षासु विश्वम्भरः ।

धर्मे धर्मसुत कवित्वकलने काव्यः प्रसादे शिवः
सोयं कूर्मकुलैकभूषणमणिर्जीयाच्चिरं माधवः ॥२३॥

यस्याच्छाच्छप्रविततयशोगीतवद्धप्रवन्ध-
प्रदिप्तान्तःकरणविवशीभूतभास्वत्तनूनाम् ।
क्रीडन्तीनां वनभुवि गले गोपसीमन्तिनीनां
गुञ्जाहारः समजनि जवात् कोपि मुक्ताच्छहारः ॥२४॥

शिरःकुसुमभूषणीकृतकलानिधिस्तारकाच्छलात्कलितमौक्तिकाभरणभासुरा सर्वतः ।
विभाति वसुधापतेर्गगनसन्दिरे चन्द्रिकावपुश्चपललोचना विमलकीर्तिसीमन्तिनी॥२५॥

कुन्ताभिप्रोतदन्ताधिकवलनिहितद्वेषिदन्तावलौघ-
श्चिन्तासन्तानसन्तापितरिपु-वनिताभाग्यसौभाग्यहन्ता ।
श्रीरन्ता यस्य नित्यं निवसति विपदन्ताय हृत्कर्णिकायां
सोऽनन्ताधीश्वरोऽयं प्रतपतु सुचिरं माधवः क्षमाधवेशः २६॥

अस्मिन् भूवलये चिरस्य कति नो जाता धराधीश्वराः
येषां कीर्तिभरैरभूद्धवलितं भूमीतलं सर्वतः ।
यत्काचाभरणानि पण्डितवधूहस्तेपु मुक्ताफल-
न्त्येतद्दानविधानकीर्त्तिरतुला यत्रैव दृष्टाऽद्भुता ॥२७॥

यत्प्रतापोष्णकिरणप्रतप्तो विद्विषां गणः ।
शिशिरीकर्तुमात्मानमाश्रितः शिशिराचलम् ॥२८॥

कुन्दाभः स्वच्छचन्दादपि समधिकभा वैरिवृन्दावमन्ता-
ऽमन्दानन्दानुभावो निजजनहृदयाम्भोजवृन्दावनश्रीः ।
नित्यं यश्चारविन्दासनभुवनगतो वाद्यवन्दारुगीतः
स्वच्छन्दं यस्य लोके विलसति नितरामद्भुत कीर्तिपूरः ॥२६॥

देवेन्द्रद्विरदन्ति निर्जरसरित्पूरन्ति कुन्दन्त्यथो
मातङ्गेन्द्ररदन्ति चारुचमरीवालन्ति फेनन्ति च ।
देवाधीश इयन्ति केतकलसत् सर्पाधिपं ऽ -
त्यूत्तरयद्रिकुलेश्वरन्ति ऽ च सुधासारन्ति दुग्धन्ति च ॥३०॥

कर्पूरन्ति हरन्ति मौक्तिकलसद्धारन्ति हीरन्त्यथो
कैलासन्ति विसन्ति मुग्धदशनज्योत्स्नन्ति हंसन्ति च ।

क्षीरोदन्ति हिसन्ति चन्द्रकिरणग्रामन्ति रामन्त्यपि
श्रीमन्माधवभूमहेन्द्रमुकटालङ्कारकीर्त्तिच्छटाः ॥३१॥

कालिन्दीसलिलन्ति दुर्द्धरतमःपुञ्जन्ति मेघन्त्यथो
नीलाम्भोजकुलन्ति गारुडमहारत्नन्ति भृङ्गन्ति च ।
काकोलन्ति पिकन्ति कज्जलमहाशैलन्ति दन्तावल-
न्त्येवं यस्य च विद्विपामपयशस्तोमाः कलङ्कन्ति च ॥३२॥

दानं दातुमिहोद्यतेऽत्र सततं यस्मिन् धराधीश्वरे
स्वर्णाद्रिर्निजदेहदारणभयात्त्रस्तः परं कम्पते ।
देवाः स्वस्वनिवासनाशचकिताः शक्रादयो बिभ्यति
प्राज्यानन्दसमुद्रसान्द्रहृदया हृष्यन्ति चक्राह्वयाः ॥३३॥

अनुरक्तः सुहृद्(व)र्गो द्विषतो मलिनीकृताः ।
सितीकृतं जगत् सर्वं यदीययशसा भृशम् ॥३४॥

पूरयन्नर्थिनामर्थान्विदुषः परिपालयन् ।
विद्विषः संहरन् सर्वांश्चिरञ्जीयात् स भूपतिः ॥३५॥

तत्तुष्ट्यै व्रजनाथेन रम्या पद्यतरङ्गिणी ।
भि(नि)बद्धा शोधनीयेयं सद्भिः सारानुरागिभिः ॥३६॥

जयन्ति के वा न मनोज्ञरूपा
वा (गा) गरुत्मदाद्याः खलु पक्षिभूपाः ।
क्षीराम्बुनोः सारविवेचने तु
पुरस्क्रियन्ते किल राजहंसाः ॥३७॥

॥१॥ नन्दाभ्रवसुशीतांशु १८०९ मितेब्दे मासि पौषके ॥
एकादश्यां रविदिने ग्रन्थस्सम्पूर्णतामगात् ॥
इति पद्यतरगिण्या नृपतिवंशवर्णनम् ॥
॥ शुभं भवतु ॥

---

परिशिष्ट २

# 'ईश्वरविलास' के नायक एवं रचयिताविषयक—कतिपय अन्य सूचनाएँ

—ले० श्रीगोपालनारायण बहुरा, एम. ए.

जयपुर एवं आमेर के राजवंश का ऐतिहासिक वर्णन यों तो अनेक कवियों द्वारा कितने ही काव्यों तथा गद्यात्मक रचनाओं में निगुम्फित है तथापि मुख्यतः एतद्विषयक 'काव्यत्रयी' सुप्रसिद्ध है। इन "काव्यत्रयी" में कविकलानिधि श्रीकृष्णभट्टनिर्मित "ईश्वरविलास", सीताराम पर्वणीकरकृत "जयवंशमहाकाव्य", तथा श्रीकृष्णरामप्रणीत 'कच्छवंश महाकाव्य' का परिगणन किया जाता है। इस काव्यत्रयी में प्राचीनतम काव्य "ईश्वरविलास" है, जिसकी रचना स्वयं सवाई ईश्वरीसिंहजी (सं० १८०० से १८०७) की आज्ञा से हुई, तथा "जयवंशमहाकाव्य" और कच्छवंशमहाकाव्य का प्रणयन क्रमशः सवाई जयसिंह (द्वितीय) (सं० १८७५-९१) और माधवसिंह (द्वितीय) के समय में (वि० १९३७ से १९७६) हुआ।

"जयवंशमहाकाव्य" का सम्पादन विद्वद्वर्य पं० श्री पट्टाभिरामजी शास्त्री, भूतपूर्व अध्यक्ष, महाराजासंस्कृतकालेज जयपुर ने किया है तथा प्रकाशन राजपूतानाविश्वविद्यालय से सन् १९५२ में हो चुका है। "ईश्वरविलासमहाकाव्य" का सम्पादन इसके रचयिता के वंशज पूज्यपाद कविशिरोमणिभट्टश्रीमथुरानाथजी शास्त्री द्वारा हुआ है और प्रकाशन अत्र "राजस्थानपुरातत्वान्वेषण मन्दिर" से हो रहा है। यह संस्कृत के विद्वानों तथा साहित्यानुरागियों के लिए हर्ष का विषय है।

कच्छवंशमहाकाव्य की एकमात्र प्रति इस समय कवि के वंशज भिषक्चूडामणि श्री नरहरिजी भट्ट एवं उनके सुपुत्र श्रीदेवेन्द्रकुमार भट्ट के पास सुरक्षित है। उनसे इसके बारे में बातचीत चल रही है। आशा है शीघ्र ही चिर-प्रतीक्षित यह महाकाव्य भी संस्कृत-जगत् के समक्ष प्रस्तुत होगा।

महाराजा ईश्वरीसिंह के आदेश से रचित होने के कारण "ईश्वरविलासकाव्य" में जयपुर राज्य के राजवंश महाराजा सवाई जयसिंह के पराक्रम तथा ईश्वरीसिंह के विशिष्ट सत्कार्यों का वर्णन प्राञ्जल भाषा में किया गया है।

यद्यपि प्रस्तुत काव्य की भूमिका में श्री भट्टजी महाराज ने काव्य-विवेचन एवं तत्सम्बन्धी ऐतिहासिक सूत्रों पर पर्याप्त प्रकाश डाला है तथापि महाराजा ईश्वरीसिंहविषयक एवं काव्यप्रणेता कविकलानिधि श्रीकृष्णभट्टसम्बन्धी कुछ अतिरिक्त निगूढ तथ्यों पर यहाँ प्रकाश डाला जा रहा है।

महाराजा सवाई जयसिंह के तीन पुत्र हुए। शिवपुर के गौड राजा उदोतसिंह की पुत्री से शिवसिंह, कोटडा के वीरमसिंह खीची की पुत्री से ईश्वरीसिंह, तथा महाराणा अमरसिंह (उदयपुर) की पुत्री से माधवसिंह। इनमें से शिवसिंह की मृत्यु कुमारावस्था में ही हो गई थी। श्री रामनाथ रत्नू ने अपने इतिहास में लिखा है कि महाराजा सवाई जयसिंह अपने पुत्र शिवसिंह से अप्रसन्न रहा करते थे। अतः उन्होंने इनको विष देकर मरवा दिया और शिवसिंह के दोनों पुत्रों को भी कारागार

में डाल दिया। पता नही उनका क्या हुआ ? इनसे अप्रसन्न रहने का कारण उनकी माता तथा मातामह-पक्षीय लोगो से अनबन रहना तथा ईश्वरीसिंह के गुणो एव व्यक्तित्व के प्रति महाराजा का विशेष आकर्षण हो सकता है। इस घटना का उल्लेख कवि कृष्णरामजी भट्ट ने "कच्छवश महाकाव्य"* (अप्रकाशित) में इस प्रकार किया है—

सुतस्तु शिवसिंहोऽभून्महाबलपराक्रम ।
दापयित्वा विष हन्त पित्रा जयपुरे हत ॥ क० व० का० ११।४६:

इससे पता लगता है कि इनकी मृत्यु कुमारावस्था (कवरपदे) में ही हो गई थी।

सवाई जयसिह के द्वितीय पुत्र, प्रस्तुत काव्य के चरित्रनायक महाराजा ईश्वरीसिंह का जन्म फाल्गुन शुक्ला ७ सवत् १७७८ विक्रमीय में जयसिंहपुरा, दिल्ली में हुआ था। इनकी माता का नाम सुखकवर था। महाराजा जयसिंहजी का इन पर प्रेमाधिक्य होने के कारण ईश्वरीसिंह को भी वे अधिक चाहते थे।

सुखादिकुवरा सेय राज्ञी खीचीद्रधीरजा ।
कुमारमीश्वरीसिह सुषुवे श्रीरिव स्मरम् ॥
वत्सरे वसुशैलाद्रिचन्द्रे चन्द्राननश्रिय. ।
जनी राजकुमारस्य कुमारोपमसम्मद ॥ सर्ग ११।४७।४८

ईश्वरीसिंहजी का बचपन में प्यार का नाम छोटा चीमाजी† था। इनको दो वर्ष की अवस्था में ही चवेणी ( आहारार्थ ) में करीब पाँच हजार रुपया वार्षिक आय के गाँव परगना बहोत्तर में प्रदान किये गये थे। इसके दो वर्ष बाद स० १७८२ मे उनके लिए जेवर, शस्त्र और लवाजमा आदि दिल्ली के जयसिहपुरा से बसवा भेजे गए थे। ज्ञात होता है कि इनको बाल्यकाल में राजधानी से दूर बसवा आदि स्थानो में ही रखा गया था और सवत् १७८४ में वे बसवा से आकर महाराजा सवाई जयसिह से पावटा में मिले थे। उसी समय इनकी सगाई का टीका महाराणा सग्रामसिंहजी ने भेजा था। इनके ६ विवाह हुए। आषाढ शुक्ला १० स० १७८६ को दुर्जनसिंह हाडा कोटावालो की पुत्री से एव स० १७९२ कार्तिक शुक्ला १४ को महाराणा जगतसिह की पुत्री से सगाई होने का उल्लेख पाया जाता है। उदयपुर की सगाई में पुरोहित सतोषराम व देवीसिंह राणावत का दस्तूर लेकर आने का वर्णन भी मिलता है। इनकी अन्य रानियो में पहली सलूबर के राव की पुत्री राणावती, दूसरी करौली की जादमी (यादवी) तीसरी वीरपुरी, चौथी बनेडा की, पाँचवी बीकावती, छठी शक्तावती एव सातवी गौडजी का उल्लेख मिलता है। इनमे बीकावती रानी से एक पुत्री दीपकुवरी तथा जादमजी के गर्भ से एक पुत्र कल्किप्रसाद का जन्म हुआ था। यह कुमार बाल्यावस्था में सवाई जयसिंह के जीवनकाल में ही मृत्यु को प्राप्त हो गया था। कहा जाता है कि उक्त

---

*परिशिष्ट २ के अन्त में उद्धृत किया गया है।

†सुप्रसिद्ध शोधविद्वान् प० झाबरमलजी शर्मा जसरापुरा वालो ने बतलाया है कि शेखावाटी में "चीमा" छोटे बच्चे को कहते हैं। रगा साधु प्राय आसन्न-प्रसवा स्त्रियो को 'चीमा' अथवा "चीमी" के जन्म की पूर्व सूचना दिया करते हैं।

मुनिश्री जिनविजयजी ने बताया कि मराठी में भी 'चिमना' शब्द इसी अर्थ का सूचक है।

कल्किप्रसाद पौत्र की स्मृति को सुरक्षित रखने हेतु ही महाराज सवाई जयसिंहजी ने सिरह ड्योढ़ी (राजमहलों के मुख्य द्वार) के सामने स्थित "कल्कि मंदिर" का निर्माण कराया था। कच्छवंशकाव्य में ईश्वरीसिंह की रानियों और संतानों का वर्णन इस प्रकार है।

देव्य श्रीकच्छदेवस्य नवासन्नवयोवना।
ज्येष्ठा राणावती तत्र सलूम्बरसुता श्रुता ॥ १९४ ॥

द्वितीया यादवी नाम सा करोलीपते सुता।
तृतीया वीरपुरिका तुर्या कापि बनेडजा ॥ १९५ ॥

अन्या बीकावती धन्या किंच शक्तावती परा।
काचित् सुजाणसीगोत्रा तथान्या गौडजाप्यभूत् ॥ १९६ ॥

पुत्रौ कल्किप्रसादौ द्वौ बालकावेव द्वौ[तौ]मृतौ।
दुहिता दीपकुंवरा दीप्त्या दीपशिखोपमा ॥ १९७ ॥

सा दत्ता समलंकृत्य श्रीश्वरेणेश्वरर्द्धिना।
राष्ट्रोडरामसिंहाय योधपत्तनभूभुजे ॥ १९८ ॥ सर्ग १२ क० व० का०

उपर्युक्त उद्धरण में दो पुत्रों, कल्कि और प्रसाद का इस काव्य में उल्लेख किया गया है किन्तु अन्य ऐतिहासिक प्रमाणों से एक ही पुत्र का वर्णन मिलता है।

सं० १७९० में ज्येष्ठ शु० १३ को सवाई जयसिंह ने ईश्वरीसिंह को युवराज पद पर नियुक्त किया और तभी से ये राजकार्य करने लगे। इनके युवराज पद की स्वीकृति नियमानुसार तत्कालीन मुहम्मदशाह बादशाह द्वारा प्राप्त हुई थी और मुअज्जमबेग इस दस्तूर को लेकर आये थे तथा इस गुजरबरदार को बिदागीरी में रु० ६०००० राज्य की ओर से दिये जाने का उल्लेख उपलब्ध होता है।

युवराज-पद-प्राप्त्यनंतर कितने ही महत्वपूर्ण कार्य सम्पादन करने के पश्चात् सं० १७९८ में इन्होंने एक अश्वमेध-यज्ञ किया यह जयपुर राजकीय अभिलेखों में "फर्द करार मिती बैशाख शुक्ल ४ सं० १७९८ में" दर्ज है। इस अवसर पर निम्नलिखित राजाओं को निमन्त्रण के रूप में ५० मोहरें भेजी गई थीं -

११)) महाराणा उदयपुर, ७)) महाराव दुर्जनसालजी, ७)) राव राजाजी, ५)) राजागोपालसिंह जी ५)) राजा इन्द्रसिंह जी, ५)) राजा जैतसिंह जी, ५)) राजा छत्रसिंह जी, ५)) राजाविक्रमादित्य जी ५))।

कहा जाता है कि इस अश्वमेध में जो अश्व घुमाया गया था उसी की पाषाण-निर्मित-मूर्ति "कल्कि मंदिर" के सामने प्रतिष्ठित है। मूर्ति काफी ऊँची, सुन्दर एवं श्वेत संगमर्मर के पत्थर की है और उस पर तत्कालीन कलायुक्त भव्य कार्य भी हो रहा है।

जब युवराज ईश्वरीसिंह दस वर्ष तक योग्यतापूर्वक राज्यकार्य चला चुके तो महाराजा सवाई जयसिंह इन्हें राज्य भार सौंपकर 'सुपात्र-निक्षेप-निराकुलात्मना' आश्विन कृष्णा १४ बुधवार सं० १८०० को दिवंगत हुए। सवाई ईश्वरीसिंहजी आश्विन शुक्ला १५ बुधवार सं० १८०० वि० में जयपुर की गद्दी पर आसीन हुए।

इनके सिंहासनारूढ होते ही पडौसी राज्य जयपुर के विरुद्ध षड्यन्त्र रचने लगे। उम्मेदसिंह हाड़ा ने बूँदी प्राप्त करने की सोची, तो कोटापति दुर्जनसाल हाडा ने अपने राज्यविस्तार की। महाराणा जगतसिंह ने स्वर्गीय सवाई जयसिंह के हस्तलेख के बल पर अपने भानजे माधोसिंह को जयपुर का राज्य दिलाने का प्रयत्न आरम्भ किया तथा जोधपुर और नागौर के अधिपतियों ने अपने अपमानो का बदला लेने के लिए अवसर देखा। इन सबने धनलोलुप मरहठो को अपने साथ मिलाकर जयपुर राज्य के अनिष्ट का उपक्रम आरम्भ कर दिया। इस प्रकार प्रारम्भ से ही इन सघर्षों की ज्वाला में जयपुर को ग्रस्त-प्राय देखकर महाराजा ईश्वरीसिंह ने अत्यन्त दूरदर्शिता एव बुद्धिमत्ता से कार्य किया। सर्व प्रथम, उन्होंने राज्य में सैन्य-वृद्धि की, राज्य के समस्त सामन्तगणो को धन, पद एव सम्मान से सन्तुष्ट किया। भरतपुर के जाट राजा सूरजमल को, बूँदी के राव दलेलसिंह को तथा सीकर के रावशिवसिंह को उन्होंने दृढ-मित्र बना लिया। १८ लाख रुपये के जोधपुर से जो आभूषण सवाई जयसिंह जी लाये थे उन्हें वापस कर दिया। किन्तु थोडे ही समय बाद महाराणा उदयपुर ने दुर्जनसाल और उम्मेदसिंह को साथ लेकर माधवसिंह को गद्दी दिलाने की इच्छा से जयपुर पर चढाई कर दी और जामडोली गाव में डेरा लगाया। महाराजा ईश्वरीसिंह ने भी अपनी सेना सजाकर पंडेर गाव में मोर्चा लगा दिया और युद्ध की पूर्णत: संभावना होने पर भी अपने प्रधान-मत्री राजामल खत्री की सहायता से पाच लाख वार्षिक का पट्टा माधवसिंह के नाम लिखकर युद्ध को अत्यन्त शान्ति-प्रिय ढग से टाल दिया। यदि युद्ध होता तो दोनो राज्यों के जर्जर होने की पूर्ण सम्भावना थी किन्तु नीतिकौशल से उन्होंने इस सभावना को ही निर्मूल कर दिया।

सवत् १८०१ में ईश्वरीसिंहजी के दिल्ली जाने का समाचार सुन कर दुर्जनसाल ने उम्मेदसिंह के साथ मिलकर बूदी पर अधिकार कर लिया। साथ ही महाराणा ने भी उचित अवसर देखकर दुर्जनसाल, उम्मेदसिंह और माधवसिंह के साथ पुन. जयपुर पर चढाई कर दी तथा काका बखतसिंह के साथ मरहठों की प्रतीक्षा करने लगे। इस अवसर पर जयपुर के दीवान राजामल खत्री ने अत्यन्त बुद्धिमत्ता से काम लेते हुए एक पत्र तो ईश्वरीसिंहजी के पास दिल्ली भेजा और ठाकुर जगतसिंह झिलायवालों तथा उणियारे के राव सरदारसिंह जी की अध्यक्षता में एक सेना मुकाबले के लिए रवाना की। ईश्वरीसिंहजी पत्र पाते ही तुरन्त बादशाह से अनुमति माग कर लौटे और राजामल को उन्होंने मरहठों के पास भेजा तथा महाराणा जी को कहला भेजा कि आप अपनी प्रतिज्ञा पर कायम नही रहते हो इसका परिणाम अच्छा नही होगा। इधर जयपुर की सेना ने शत्रुसेना से लोहा लिया उधर चतुरमंत्री राजामल ने पहले कोटे को लूट लिया और पीछे से अर्धरात्रि में महाराणा पर धावा बोल दिया। परिणामत महाराणाको २२ लाख रुपया हर्जाना देकर जाना पडा। फिर, ईश्वरीसह ने बूदी पर आक्रमण कर उसे हस्तगत कर लिया। इस युद्ध में धूला के राव दलेलसिंह ने अच्छी वीरता प्रदर्शित की।

थोडे दिनो के पश्चात् राजामल खत्री का देहान्त हो गया और उनके स्थान पर उनके पुत्र केशवदास खत्री को नियुक्त किया गया। यह सुनकर सब लोगों ने पुनः राज्य के विरुद्ध षड्यन्त्र किया और स० १८०४ में जयपुर पर चढाई कर दी। शत्रुसेना का पुन· आक्रमण देख कर महाराजा ने केशवदास को तो पेशवा के पास सहायतार्थ भेजा और हरगोविन्द नाटाणी को सेनापति के स्थान पर नियुक्त किया। हरगोविंद नाटाणी ने इस युद्ध में अच्छा शौर्य प्रदर्शित किया। पीछे से महाराजा

ने भी सेना पर आक्रमण किया। इस प्रकार दोनों ओर के प्रहार से त्रस्त हो शत्रुसेना के पाव उखड़ गये और विवश हो उसे मैदान छोड कर भाग जाना पडा।

कुछ दिनों के बाद मल्हारराव होल्कर, जोधपुर, उदयपुर, कोटा और बूंदी के नरेशों तथा माधोसिंह जी आदि ने मिलकर पुनः जयपुर पर चढाई की। भाद्रपद कृष्णा ४ सं० १८०५ को बगरू के मैदानमें तुमुल-युद्ध हुआ। इस युद्धमें लगातार ६ दिन तक सग्राम होने पर मरहठे विचलित होने लगे और मल्हार राव ने सधि की प्रार्थना करते हुए कहा कि आप और हम पगडी बदल भाई हैं, आप माधवसिंह को ५ परगने तथा उम्मेदसिंह को बूदी दे दीजिये। इस पर ईश्वरीसिंह जी ने कहा कि माधोसिंह को ५ परगने पहले ही दे चुका हूँ, बूंदी के वश में भी कोई न होने से यह उम्मेदसिह को देदी जायगी। इस प्रस्ताव पर दोनो दलो में सधि हो गई और इस विजयोपलक्ष् में ईश्वरीसिंहजी ने सात राजाओं के सम्मिलित युद्ध में विजय प्राप्ति सूचक ७ खंडो युक्त विजय-स्तम्भ[1] का जयपुर शहर में निर्माण कराया।[1]

थोडे समय पश्चात् हरगोविन्द नाटाणी ने मंत्रीपद के लोभ से केशवदास खत्री की ओर से महाराजा का मनोमालिन्य करा दिया और कहते हैं कि महाराजा द्वारा उसे विषपान कराया गया। केशवदास की मृत्यु के विषय में यह दोहा प्रचलित है—

मत्री मोटो मारियो, खत्री केशवदास।
अब थे छोडो ईसरा, राजकरण री आस॥

अन्तत केशवदास की भविष्यवाणी सच निकली। हरगोविन्द नाटाणी ने गुप्त रूप से शत्रुओं के साथ षड्यत्र कर उन्हें बुलाया और माधोसिंह को राजा बनाने में सहायता कर ईश्वरीसिंह जी के

---

१कुछ लोगों का कहना है कि महाराज का हरगोविन्द नाटाणी की पुत्री से अनुचित सम्बन्ध था। उसे देखने के लिए ही इतनी ऊँची इमारत बनवाई गई थी किन्तु ऐसे वीर, नीतिकुशल और बुद्धिमान् महाराजा द्वारा केवल इसी कारण ऐसी इमारत का निर्माण कराना सर्वथा असगत एवं अप्रयुक्त सा प्रतीत होता है। अत यह विजयस्तम्भ ही है।

इस किंवदन्ती को "कच्छवशकाव्य" के रचयिता श्री कृष्णराम जी ने अपने महाकाव्य में इस प्रकार निगुम्फित किया है।

"चकमे हरगोविन्ददुहितार प्रसह्य हा ॥२००॥
तदर्थमेव निरमायि स्व सूचीसौध उच्चकै.।
द्यु व्यधच्चममूर्द्धा यो यौगिकी ख्यातिमृच्छति ॥२०१॥
तमारूढ कदाप्येना पश्यन्ती स्वकुचौ रह।
दृष्ट्वा सम्बोधयन्नुच्चैरार्यामेता पपाठ स ॥२०२॥
अद्रिभुव नततया तुङ्गतया निस्तलौ स्तनौ सुतनो।
चिकुरा विचकिलरुचिभिर्व्यतिराते दीप्तिमपरिमिताम् ॥२०३॥
बाले द्विफाललम्बितचिकुरदशाचारुचूचुकौ स्वकुचौ।
उत्फणफणीन्द्रपुच्छच्छन्नमुखाविव निबोध निधिकुम्भौ ॥२०४॥
क्रुद्धोऽजनि तदारम्य श्रीश्वरे राजि तत्पिता।
माधवेन्द्रेण निभृत चक्रे सन्धिमिति श्रुतम् ॥२०५॥ (क वं. सर्ग १३ वाँ)



महाराजा सवाई जयसिंहजी की छत्री के इजारे पर उत्कीर्ण कलात्मक चित्र

साथ विश्वासघात किया। स० १८०७ में जब होल्कर आदि के आक्रमण का समाचार महाराज ईश्वरीसिंह को मिला तो उन्होंने हरगोविन्द नाटाणी से सैन्य-सग्रह हेतु कहा किन्तु नाटाणी ने उत्तर दिया कि आप निश्चिन्त रहें एक लाख कछवाहे मेरे खीसे में (जेब में) हैं। जब शत्रुसेना निकट आ पहुँची तो महाराज ने पूछा तुम्हारी कछवाहों की सेना कहा है ? इस पर नाटाणी ने उत्तर दिया "हुजूर, खीसा फट गया ?" इस मर्मघाती उत्तर से व्यथित हो महाराजा ने कीर्ति-स्तम्भ पर चढकर देखा तो सेना को कोलाहल करते पाया। निदान, उन्होने अन्य कोई उपाय न देख तान्त्रिक क्रिया से एक घट अभिमन्त्रित कर अपने सेवक से कहा कि इसे शत्रु सेना के मध्य में रख आ, किन्तु उसने डर कर घडे को परकोटे के अन्दर ही रख दिया। इधर महाराजा ने शत्रु-सेना को क्षण क्षण बढ़ते आते देख और घट का कुछ भी प्रभाव न होते देख परिताप से खिन्न हो अ गूठी में जडे हुए हीरे को चूस कर शरीर-त्याग दिया। कुछ लोगों का कहना है कि उन्होने दो काल-सर्पों मे अपने शरीर का दशन कराया। कुछ लोगो का यह भी कहना है कि अत्युग्र विष-पान किया। किन्तु यह निश्चित है कि उन्होने परिताप-दग्धान्त करण हो असमय ही स्वेच्छा से मृत्युवरण किया। महाराजा ईश्वरीसिंह के स्वर्गमन के पश्चात् सेना ने जब परकोटे में प्रवेश किया तो अभिमन्त्रित घट किसी के पद-प्रहार से फूट गया और तभी उससे, मारो मारो की सर्वत्र ऐसी विकराल ध्वनि उत्पन्न हुई कि भय के कारण शत्रुसेना का शहर में घुसना असम्भव प्रतीत हुआ और उसे लौट जाना पडा। ईश्वरीसिंह जी के स्वर्गमन के पश्चात् हरगोविन्द नाटाणी और विद्याधर आदि ने होल्कर को समस्त कुजिया सौंप दी और उधर से माधोसिंह जी ने प्रवेश किया जिन्हें होल्कर ने जयपुर के सिंहासन पर अभिषिक्त किया। ★

---

★ पेशवा दफ्तर २, (पृष्ठ ५३) पर पत्र सख्या ३१ दिनाक २१ फरवरी सन् १७५१ में ईश्वरीसिंह जी की दुर्भाग्य पूर्ण मृत्यु का विवरण इस प्रकार लिखा है—

यह पत्र जयपुर के पास मल्हारराव हुलकर और जयप सिन्धे की छावनी में से हिसाब लेखक बाबूराव विष्णु ने गोविन्द पन्त बुदेले के नाम लिखा है। पत्र ५ पृष्ठो में लिखा हुआ है।

इसमें लिखा है कि रियासत के पुराने कामदारों ने अर्थात् हरगोविन्द और विद्याधर ने ईश्वरीसिंह को सूचना दी कि होल्कर की सेना जयपुर के द्वार पर आ पहुँची है। ईश्वरीसिंह ने उन्हें होल्कर से सधि करने के लिये कहा परन्तु वे इन्कार हो गये। विवश और निराश होकर ईश्वरीसिंह ने जीवित कालासर्प और थोडासा सोमल खार (सखिया) अपने सेवक से मगवाया। फिर उस विषको खाकर सर्पदशन भी करा दिया। प्रात काल उनकी मृत्यु हुई। उनकी तीन रानियो और एक उपपत्नी (पडदायत) ने भी जहर खाकर महलों में प्राण त्याग दिये। हरगोविन्द और विद्याधर ने इस दुर्घटना का वर्णन होल्कर से किया। उसने महलो के पहरा लगवा दिया और बाद में ईश्वरीसिंह तथा उनकी रानियों व पडदायत के शवों का पूर्णसम्मान के साथ दाहसस्कार करवाया। हरगोविन्द और विद्याधर से इच्छानुसार संधि हो जाने पर हुल्कर ने जयपुर शहर से अपनी फौजे हटाली।

ईश्वरीसिंह की एक रानी और २७ दासिया भी जलकर सती हो गई। १५ दिन बाद माधोसिंह जयपुर लौटे और हुल्कर के साथ हाथी पर बैठकर शहर मे निकले। जयप सिन्धे माधोसिंह के आने के ८ दिन बाद जयपुर आया।

(सिंघी जैन ग्रन्थमाला में आचार्य श्री जिनविजयजी मुनि के प्रधान-सम्पादकत्व में प्रकाशित श्री पी० के० गोडे की पुस्तक (Studies in Indian Literary History II के पृष्ठ २६७ में उद्धृत अ ग्रेजी पत्र का हिन्दी अनुवाद)

इस प्रकार पौष कृष्णा १२ स० १८०७ को ७ वर्ष २ मास ११ दिन तक राज्य कर महाराजा ईश्वरीसिंह के स्वर्गमन के पश्चात् उनके अनुज माधवसिंहजी जयपुर के राजा हुए। ईश्वरीसिंहजी ने यद्यपि थोडे ही दिन राज्य किया और उनका समय अधिकतर सघर्ष में बीता फिर भी इस अल्पकाल में उन्होंने जो कीर्ति अर्जित की वह अजरामर रहेगी।

महाराजा ईश्वरीसिंह को यद्यपि अन्य कलाओ आदि के प्रसारार्थ पर्याप्त समय नहीं मिला था फिर भी स्थापत्यकला में "ईसरलाट", सवाई जयसिंह की छत्री, चौगान में मोतीबुर्ज आदि उनकी रुचि के परिचायक अब भी वर्तमान हैं। इन महाराजा के काव्यप्रेम का तो "ईश्वरविलास" प्रत्यक्ष निदर्शन है ही। उन्हें खेलो में हाथियों का युद्ध विशेष प्रिय था और वे हस्त्यायुर्वेद के विशेषज्ञ थे। इन पंक्तियो के लेखक ने पोथीखाने में इन महाराजा द्वारा सग्राहित एक "हस्त्यायुर्वेद" का ग्रन्थ भी देखा है। महाराजा सवाई जयसिंह की छतरी के एक इजारे में युवराज ईश्वरीसिंह का एक चित्र कुराई किया हुआ है जिसका अब भी नित्य पूजन होता है। इससे ज्ञात होता है कि उन्हें बचपन से ही वीरतापूर्ण खेलों में विशेष रुचि थी और इसी कारण उन्होने अपना ऐसा चित्र उत्कीर्ण कराया होगा। इन महाराजा को कागज की कटाई के काम का भी बहुत शोक था। इनकी कागज की कटाई के कुछ चित्र अब भी पोथीखाने में सुरक्षित हैं और दर्शकों को दिखाये जाते हैं। उद्योग और कला के विकास की ओर भी इनकी विशेष रुचि थी। सुप्रसिद्ध सागानेरी कागज के उद्योग में इनके कारण पर्याप्त सुधार एव वृद्धि हुई। आज भी जयपुर में सागानेरी कागज की विशेष प्रकार से घुटी हुई गड्डियाँ "ईश्वरशाही पाठों" के नाम से प्रसिद्ध हैं। यदि इन्हें इतना सघर्ष न करना पड़ता और शत्रुओं से त्रस्त न होकर कुछ स्वस्थ वातावरण में जीवित रहते तो संभवत जयपुर ही नहीं भारत के इतिहास का कोई अन्य ही स्वरूप होता।

इन्ही महाराजा के आदेश से कविकलानिधि देवर्षि भट्ट श्रीकृष्ण जी ने प्रस्तुत महाकाव्य की रचना कर उनके यश को चिरस्थायी बना दिया है। महाकवि के विषय में समुचितरूप से कवि के वंशज सम्पादक महोदय ने अपनी भूमिका में साधिकार पर्याप्त प्रकाश डाला है। भूमिका में श्रीकृष्णभट्ट कविकृत जिन ग्रन्थों का विवरण एव परिचय दिया गया है उसमें "रामरासा" का भी उल्लेख है। उक्त भूमिका तैयार हो चुकी थी उसके पश्चात् ही विद्वद्वर्य मुनि श्री कातिसागरजी जयपुर आये और उन्होंने हमें "रामगीत" नामक एक ग्रन्थ दिखाया जो भट्ट श्रीकृष्ण कविकलानिधि प्रणीत है। इस ग्रन्थ में चित्रकूटस्थित वनवासी भगवान् राम की रासक्रीडा का सुन्दर वर्णन है। बहुत सम्भव है जिस "रामरासा" का वर्णन भूमिका में सम्पादक महोदय ने किया है और जिसके कारण महाकवि श्रीकृष्णभट्टजी को "रामरासाचार्य" की उपाधि प्राप्त हुई, यह वही काव्य हो यद्यपि स्वय कवि ने इस ग्रन्थ में रचना के कारण पर कोई विशेष प्रकाश नही डाला[1] है और न इसकी पुष्पिका में ही किसी तिथि आदि का उल्लेख हुआ है। श्री मुनि कान्तिसागरजी ने यह प्रति भरतपुर में कही से प्राप्त की है। कविकलानिधिजी का भरतपुर के राजाओं से भी अच्छा सौहार्द-सम्बन्ध था। सम्भवत यह ग्रन्थ इसी कारण उधर पहुँच गया हो। श्री मुनिजी ने उक्त ग्रन्थ की

---

१ कविकलानिधिजी ने अपने ग्रन्थ 'पद्यमुक्तावलि' में सूचित किया है कि—"श्रीमद्राजाधिराजे सति समुपकृतं भूरि रामायणेन" इत्यादि। इसकी सूचना 'भूमिका, पृ० ५१ में 'कवि महोदय के जीवनचरित्र में दी है।

—ग्रन्थसम्पादक



महाराजकुमार ईश्वरीसिंहजी साटमारी करते हुए (महाराजा सवाई जयसिंहजी की छत्री के इजारे पर उत्कीर्ण चित्र)

प्रतिलिपि करने के लिए राजस्थान पुरातत्वान्वेषणमंदिर को सहर्ष स्वीकृति दे दी है, तदनुसार ग्रन्थ की एक प्रतिलिपि मदिर के सग्रहालय में सुरक्षित रख ली गई है और यथावसर यह ग्रन्थ भी सुरसरस्वतीसेवकों के समक्ष प्रस्तुत किया जासकेगा। पाठको की प्रीत्यर्थ "रामगीत" का कुछ परिचय नीचे देना समुचित प्रतीत होता है।

"रामगीत" जैसा कि उसके नाम से स्पष्ट है एक गीतिकाव्य है। सस्कृतसाहित्य में गीतिकाव्य अ गुलिगणनीय मात्र हैं। कविवर जयदेव का "गीतगोविन्द" इनमें अन्यतम विशिष्ट काव्य है, जो अपनी मधुरिमा और कोमलकान्तपदावली के कारण अन्यान्य काव्यों में मौलिमुकुट गिना जाता है। "रामगीत" भी उसी की अनुकृति का सुन्दर उदाहरण है। कवि ने इसका प्रणयन कर "गीतगोविन्द" का ही दूसरा रूप उपस्थित कर दिया है। प्रारम्भ मे जिस प्रकार जयदेव ने—

"यदि हरिस्मरणे सरस मनो यदि विलासकलासु कुतूहलम्।
कलितकोमलकातपदावली शृणु तदा जयदेवसरस्वतीम्॥

गाकर सहृदय भक्तों को आमन्त्रित किया है तो उसी प्रकार कवि कलानिधि जी ने भी—

इदमलौकिकमाधुरसात्मक कलित-कोमल-काव्य-कलाकुलम्।
रघुपतेर्विरुद विशद वच शृणु कवि-प्रवरस्य कलानिधेः॥"

कहकर अपने काव्य का महत्व सस्थापित करते हुए इस ओर भक्त रसिकों को आकृष्ट किया है। इसके अतिरिक्त आगे भी जिस प्रकार जयदेय ने "जय जगदीश हरे" आदि गीतो में "दशाकृति-कृते कृष्णाय तुभ्यं नम" आदि दशावतारात्मक भगवान् कृष्ण का वर्णन किया है उसी प्रकार कवि-कलानिधिने भी—

"तादृश-सिंधु-जले-तरणैक-निदान, धृतवानसि शृ गे जलयानम्।
राघव भृशमद्भुत मीन! तारय दीनजनम्॥१॥
मन्दर-धरण-विधौ धृत-विपुल-शरीर, पृष्ठकलित-कडू-सुख-धीरम्।
त्वामद्भुत-कमठमुपैमि, पालय दीनजनम्॥२॥
चित्रकूटशिखरे रममाणमजस्र मोदित-मुनिजन-मुख्य-सहस्रम्।
त्वामिहमनिशमुपैमि शरण राम हरे॥
कोमल-काम-कला-परिशीलनदक्ष जनकसुता-नयनैकसमक्षम्।
त्वामिह नौमि रमेश!, राघव! राम!! हरे!!!

तथा—

वेदोद्धारकरं धृतक्षितिधर बिभ्राणमुर्वीभर
दैत्येंद्रासुहर बलिच्छलकृते त्रैविक्रमाडम्बरम्।
क्षीण-क्षत्र-परम्पर रघुवर सीराग्रजाग्रत्कर
वन्दे जीवदयाधर यवनहृत्कालान्तर त परम्॥

आदि पद्यो में रामराघव के अवतारों और उनके जीवन के मधुरतम पक्ष का चित्रण किया है।

इसी प्रकार आगे भी जैसे जयदेव के "श्रितकमलाकुच-मण्डल-! धृतकुण्डल ए! कलितललितवनमाल! जय जय देव हरे!!" आदि पद्यों द्वारा वर्णन आरम्भ होता है इसी प्रकार इसमें भी —

भवभय-दुःखनिवारण सुखकारण ए!
भवति करुणभरभाजि! रघुवर राम रमे!!
जनकसुतापरिरम्भणधृतसम्भ्रम ए!
निज-जन-सुरतरुरूप! रघुवर राम रमे!!

आदि ललित वाक्यावली देखने में आती है। इसी प्रकार आगे जैसे जयदेव कवि ने "धीरसमीरे यमुनातीरे वसति वने वनमाली! गोपी-पीन-पयोधर-मर्द्दन-चचल-कर-युगशाली" आदि पद्य लिखे हैं उसी प्रकार कवि कलानिधि ने भी —

"जानकि तव विरहेण दूयते, रघुपतिरतिरतिशाली।
गतिमतितितिसप्रेमभना अपि भवदागमननिभाली॥

आदि शब्दों में वैसा ही सुन्दर वर्णन किया है। इस प्रकार देखने से पता लगता है कि "रामगीत" भावों की दृष्टि से एव कही कही भाषा और शब्दो में भी "गीतगोविन्द" के ही समानान्तर है।

"रामगीत" में १३ सर्ग हैं। इनमे क्रमशः भगवान् राम की महत्ता, मधुवर्णन, प्रिया-प्रिय-सगम, प्रणयाभिवर्धन, मधुकेलीवर्णन, कामानुरागवर्णन, रासवर्णन, रासमहत्व, खडितनायिकावर्णन, वर्षाऋतुवर्णन, शरद्वर्णन, विपरीत-रति-वर्णन, रति-वर्णनादि विषय विभक्त किये गये हैं। कविता अत्यन्त प्रसाद-गुण सम्पन्न है।

मगलश्लोक ही देखिये.—

"नीता येनाविनीता प्रसभमसुहृदस्त्रासभीतामराली
गीता यस्याविगीतामलचरितत्र(भृ)ता चन्द्रशीता प्रशस्ति।
स्फीतामथाप्यधीतामतिसुकृतिजनैर्यः प्रतीतार्थवाणी
चक्रे भीतापहृत्यै कलयतु कुशल सोऽद्य सीतापतिर्न॥१॥

शरद्वर्णनम्—उदचच्चन्द्रास्या रुचिररुचिहास्याब्जकरयुग्
मृणाली-दोर्वल्ली-विकचनवमल्लीगुणयुता॥
चकोराक्षी ताराकुमुदवर-हारावलिधरा
वितीर्णान्तस्तोषा लसति वरयोषा शरदियम्॥

उत्प्रेक्षा—

क्षुभ्यत्क्षीरधिमुग्धवीचिपटलैरापूर्य सर्वा मही-
माशाकाशविकाशकारिमहसा सव्याप्य नाकालयम्॥
अद्याशेषजगद्विशेषधवलीकारे धुरीणोद्गुरा
साम्य काममहो महीपयशसा धत्ते शरत्कामिनी॥



महाराजा सवाई ईश्वरीसिंहजी द्वारा कागज की कटाई करके बनाया हुआ चित्र
(महाराजा साहब, जयपुर के पोथीखाना से प्राप्त)

इसी प्रकार—

आमुक्ता भवदाननस्य परितो विस्तीर्णकेशावली
श्वासोच्छ्वासपरम्परा भजति न स्थैर्यं सकम्पाधरा ।
खेदस्वेदजसीकरावलिरभूत्प्रत्यगमाविस्तरा—
मित्येव विपरीतरीतिसुरताम्भोधि कथ तीर्यताम् ॥

आलस्यादिव मौनमास्त चरणाभोजस्य मजीरक-
द्वद्व सा मणिमेखला समनदत्कदर्पसन्दर्पत ।
इत्थ तत्पुरुषायितेन कलित केलीकलाकौतुक
योषात्व स्थगयाम्बभूव मदनस्यैतत्प्रतापोर्जितम् ॥

आदि पद्यो में शृ गार रस का, तथा अन्यान्य ऋतुओ का बडा ही मर्मस्पर्शी वर्णन किया है जो सब यहा स्थान-प्रतिबन्ध से उद्धृत करना अशक्य है । कविकलानिधि काव्यरस को ही सर्वोत्तम मानते थे । उनका मत था कि.—

त्व पीयूष ! दिवोपि भूषणमसि, द्राक्षे परीक्षेत को
माधुर्यं तव, विश्वतोपि विदिता माध्वीकसाध्वी कथा ॥
एतत्किंतु, तथाप्यरुन्तुदमिव ब्रूमो वय साम्प्रत
यः काव्यामृतपानजो मधुरिमा नान्यत्र कुत्रापि स ॥

ग्रन्थ में कवि ने स्थान स्थान पर "कविकलानिधिगदितम्" आदि उल्लेख किया है अतः "रामरासा" वाली किम्वदन्ती "रामगीत" के विषय में पूर्णत संघटित प्रतीत नही होती । ग्रन्थ के "रामगीतम्" और "गीतराघव" दो नाम उपलब्ध होते हैं । ग्रन्थ ललित एवं प्रसादगुण सम्पन्न है । इसमें भगवान राम के लीलाविग्रह की दिव्य माधुरी का अपूर्व वर्णन है, अत यह ग्रन्थ प्रकाश में आने पर गीतगोविन्द की भाति सहृदयजनों का कठाभूषण होगा यह कह देना अतिशयोक्ति नही है ।

ऐसा भी सभव है कि 'रामगीत' की रचना कविकलानिधि श्री श्रीकृष्ण भट्टजी द्वारा श्री हनुमत्संहितान्तर्गत महारासोत्सव नामक प्रकरण की कथावस्तु के आधार पर की गई हो । महारासोत्सव तथा रामगीत की कथावस्तु में परस्पर पर्याप्त सामञ्जस्य है । महारासोत्सव प्रकरण में जानकीपति श्रीराम के निगूढ स्नेहलीलाचरित के विषय में श्री अगस्त्य मुनिद्वारा की गई जिज्ञासा के समाधानार्थ श्रीहनुमान् ने परमरहस्यमयी रासक्रीडा का २३७ श्लोकों में सरस वर्णन किया है । उक्तप्रकरण के पाच अध्याय हैं, जो कि क्रमश ३६, ४४, ६३, ५३, ६६ श्लोकों में आबद्ध हैं । इन अध्यायों में निम्नलिखित पाच विषयों का क्रमबद्ध निदर्शन इस प्रकार किया गया है—

प्रथमाध्याय—श्रीराम का सखीजनपरिवृता सीता के साथ सरयूतटवर्त्तिवनप्रवेशवर्णन ।

द्वितीयाध्याय—विविध वनो में विहारवर्णन ।

तृतीयाध्याय—ऋतुवर्णन के साथ वन की शोभा का वर्णन ।

चतुर्थाध्याय—विविध नायिकाओं के अनुरूप नाट्य करती हुई सखियो के साथ सीता तथा श्रीराम की रासक्रीड़ा का वर्णन ।

पंचमाध्याय—रतिखेदश्रान्त होकर स्नानार्थ सरयूनदी में सलिलावगाहन एवं जलविहार का वर्णन ।

महारासोत्सव की एक हस्तलिखित प्रति राजस्थान पुरातत्वमन्दिर के संग्रह में संख्या ६२३६ पर हमारे दृष्टिपथ में आई है । उसके उपक्रम तथा अन्त के कतिपय श्लोक निम्न प्रकार हैं—

अगस्त्य उवाच—श्रुतं रामस्य माहात्म्यं तव वक्त्रान्महामते ।
ऐश्वर्यमतुल तेज. प्रभाव परमात्मन ॥ ३ ॥ प्रथमाध्याये ॥

इति श्रुत मया सर्व तेन त्वां प्रणमाम्यहम् ।
यद्यस्ति ते कृपा मह्य गुह्यं तद्वद साम्प्रतम् ॥ ९ ॥

रसिकाना हृदाल्हादकारिणीं पावनीं कथाम् ।
कथयन्ति महात्मानः प्राप्नुवन्ति हरेः पदम् ॥ १० ॥

श्रीहनुमानुवाच—साधु पृष्टोऽसि ब्रह्मर्षे मनसैवेति निश्चितम् ।
गुह्याद्गुह्यतरं दिव्य तव प्रीत्या वदाम्यहम् ॥ ११ ॥
गोलोकनिर्णय सर्वमैश्वर्य्यं च निवेदितम् ।
अद्य ते कथयिष्यामि प्रेमामृतमहोत्सवम् ॥ १२ ॥
अयोध्याधिपति. श्रीमान् रामो राजीवलोचन ॥ १४ ॥
जानक्या सह सुप्रीत. क्रीडारसविलम्पट ।
माधुर्यसुखसम्पन्नामुवाच जनकात्मजाम् ॥ १५ ॥
गम्यता सरयूतीरं मनो मे त्वरयत्यलम् ।
इत्युक्त्वा ता करे धृत्वा जगाम रघुनन्दन ॥ १६ ॥
महारासरसोल्लासी विलासी सर्वदेहिनाम् ।
ज्ञात्वा तयोर्मनोभाव सख्य सर्वा महोत्सुका ॥ १७ ॥

इसके अनन्तर रासक्रीडा का वर्णन है ।

अन्त में—हनूमत ऋषे काव्यं भाव्यं श्राव्य सदैव हि ।
तस्मिन् स सीतोरामोपि तुष्टो भवति नान्यथा ॥ ६१ ॥ पंचमाध्याये ॥

इति श्री हनूमत्संहिताया परमरहस्ये महारासोत्सवे पञ्चमोऽध्याय ॥ श्रीरस्तु ॥श्रीसीतायैस्वाहा ॥

इसी प्रकार सुदर्शनसंहिता के पञ्चदश पटल में भी श्रीसुदर्शन मुनि के प्रश्नो के उत्तर में श्रीब्रह्माजी ने रामरासक्रीडन का सुन्दर वर्णन किया है ।

श्रद्धेय श्रीभट्टजी महाराज ने "ईश्वरविलास" को 'सहृदयहृदयविलासिनी' व्याख्या से समलङ्कृत करके पूर्णता एव उपयोगिता प्रदान की है । इससे ग्रन्थ-प्रणेता महाकवि श्रीकृष्णभट्टजीकी कीर्ति में अनुपम श्रीवृद्धि हुई है । अपने गौरवगुम्फित ग्रन्थ में अस्मादृश शिष्यजन की कतिपय पङ्क्तियाँ जोड लेने हेतु सहजस्नेहालु श्रीगुरुवर्य ने इस विषय में कुछ लिखने के लिए "कीर्तिरन्नरसम्बद्धा



महाराजा सवाई जयसिंहजी की छत्री

आकल्पान्त गमिष्यति" वाक्य पुरस्सर आदेश दिया। तदुपरि हमारे विभाग के सम्मान्य सचालक पुरातत्त्वाचार्य मुनि श्रीजिनविजयजी महाराज ने भी अपनी सहज अनुकम्पा से मार्गदर्शन किया। अतएव इन दोनों गुरुजनो की कृपा से विलासिनी हेतु औपायनीभूत यह पदहॅसिका टिप्पणी सादर समर्पित है।

टिप्पण्यन्तर्गत सूचनाएं प्राप्त करने में जयपुर के दीवानी दफ्तर हुजूरी के सुपरिन्टैन्डैन्ट श्री दामोदर प्रसाद जी सक्सेना, बी. ए डी ए. के ने राजकीय चित्रों के आधार पर "ईश्वरीसिंह जी का वृतान्त" भेज कर तथा भिषग्वर श्रीदेवेन्द्रकुमारजी भट्ट ने अपने प्रपितामहकृत कच्छवश महाकाव्यान्तर्गत ईश्वरीसिंहजी विषयक अंश की प्रतिलिपि देकर मुझे उपकृत किया है। एतदर्थ मैं इन दोनों महानुभावों का हृदय से आभार मानता हूँ। विद्वद्वर्य श्री कान्तिसागरजी ने "रामगीत" की प्रति खोज निकाली है। उससे सस्कृतजगत का बडा उपकार हुआ है। प्रतिलिपि की आज्ञा देने में उन्होंने जो उदारता दिखाई है तदर्थ उनको धन्यवाद अर्पित करता हूँ। राजस्थान सरकार के सार्वजनिक सम्पर्क विभाग के संचालक श्रीराजेन्द्रशंकरजी भट्ट के प्रति भी कृतज्ञ हूँ जिन्होंने अपने विभाग के कुशल कलाकार श्रीकेसरीमलजी को आदेश देकर टिप्पणी सम्बन्धी विषयों के फोटो आदि प्राप्त करने की मुझे सुविधा प्रदान की। मेरे सहयोगी आचार्य श्रीरमानन्दजी सारस्वत शास्त्री ने मुझे जो वाछित सहायता दी है, उसके लिए मैं उन्हें धन्यवाद देता हूँ।

---

# 'दीवानी दफ्तर हजूरी' जयपुर से प्राप्त पत्र

## मिसल नं ६४

महाराजा श्री सवाई ईश्वरीसिंहजी के विषय में जो वृत्तान्त दफ्तर वकाया मे प्राप्त हुआ है वह निम्नलिखित है—

मिति फाल्गुन शुक्ला ७ सम्वन् १७७८ को जयसिंहपुरा दिल्ली में महारानीजी श्री खीचणीजी (श्री धीरजसिंहजी खीची कोटडा वालो की पुत्री) के गर्भ से महाराजा श्री सवाई ईश्वरीसिंहजी (महाराजा श्री सवाई जयसिहजी के पुत्र) का जन्म हुआ।

मिति माघ शुक्ला ७ सम्वत १७८० मुआफिक फर्द छोटा चीमाजी ( यह नाम महाराजा श्री सवाई ईश्वरीसिंहजी की बाल्यावस्था का प्रतीत होता है ) को गाँव परगना बहोतर के साख उन्हालू सम्वत् १७८० से सालीना ( वार्षिक ) ४६६६॥=)॥ अठ माहा रु० १०००) जिसके वसूली ६६६॥=)॥ चबीणी में दिये ।

मिती पौष शुक्ला ७ सम्वत् १७८२ को जयसिंहपुरा दिल्ली के किरकिरीखाने से महाराजकवारजी (छोटा) के लिये बसवे भेजे हस्तेराघोदास खवास—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१) कडा तिला मीना जडाऊ, कीमती रु० ६४७।=॥) थान १ | माला मोतियों कीकीमती, रु० २६६८) थान १ | कठी मोतियो की लडी, की कीमतीरु० ८७८॥) थान १ | कानों के मोती कीमती रु० ३३८।) थान जोडी १ |

मिती फाल्गुन शुक्ला १५ सवत् १७८२ को जयसिंहपुरा दिल्ली के सिलहखाना से श्री महाराज कवारजी छोटा चिमनाजी के लिये नगारखाने का लवाजमा अलग प्रदान हुआ सो बन्वे भेजा। यह निम्न प्रकार है—

| जोडी | थान | सेर |
|---|---|---|
| १६ | १३ | १॥≶ |

| | |
|---|---|
| ( २ ) नगारा दर सिकलाती जोडी ७ | |
| ( ३ ) आहनी जोडी २ | तांबा की जोडी ५ |
| ( ४ ) फीली आहनी जोडी १ | अहानी सिकलाती |
| ( ५ ) शुतरी तांबा की जोडी १ | पीतल जोडी ५ |
| झाझ कासी की दर | आहनी तांबा की |
| सिकलाती जोडी २ | १ ४ |
| खोली | |

---

लेखक की प्रार्थना पर भूतपूर्व जयपुर राज्य के रेकार्ड आफिस से प्राचीन सामग्री के आधार पर लिखा गया पत्र।

जोडी थान
६ ५

नगारा की सिकलाती

थान जोडी
८

फीलीं नगारा की
कीमती रु० ५१)||=
जोडी १

सूत्री नगारा की
दर सिकलाती
जोडी १

(६) असफी नगारा की जोडी ४

दर १६-०-० १२-०-० १३-०-०
१ २ ३

खोली

सहनाय की
सिकलाती दर ३।)
थान २

करनाल की
सिकलाती
रु० ६)
१

फुटकर

थान जोडी सेर
७ १ १-११

(७) सीदली सिकलाती
नगारखाना की
६६॥)
१

तणावसत की थान ३
दर १) ०-० दर १) ०-०
२ १

डोरी रेशमी दर २-१० सेर
१-११

(८) तुरही पीतल की दर
सिकलाती १

(९) चोबदान की
सिकलाती
दर १।)
२

(१०) भारकस सिकलाती
थान २
२॥≥ १)
१ १

(११) गीरदा सिकलाती नगारा की
कीमती रु० ३।=
जोडी १

करनाल पीतल की दर
सिकलाती थान
१

मिती द्वितीय वैसाख शुक्ला २ सवत् १७८४ श्री महाराज कवारजी बसवे से हुजूर आए (मुकाम पावटा)। सगाई का टीका महाराणाजी श्री सग्रामसिंह जी का आया सो अजरूये महरबानी सिरोपाव १ की. सा. ५६= थान ६ बख्शे।

मिती अषाढ शुक्ला १० सम्वत् १७८६ को आमेर में महाराज कवारजी की सगाई महाराव दुर्जनसिंहजी हाडा कोटा की पुत्री से हुई। मिती अषाढ कृष्णा १० सम्वत् १७६१ को सवाई जयपुर में शरबते में श्री महाराज कवारजी की सगाई महाराणा जगतसिंहजी उदयपुर की पुत्री से हुई। महाराज कवारजी की सगाई मिती कार्तिक सुदी १४ स० १७६२ को उदयपुर की हुई। पुरोहित सतोखराम व देवीसिंह राणावत नारेल आदि सजाकर लाये।

मिती जेष्ठ शुक्ला १३ स० १७६० को सवाई जयपुर में श्री महाराजाधिराज व श्री महाराज कवारजी श्री ईश्वरीसिंह जी ने सर्वतोभद्र महल में दरबार किया। महाराज कवारजी बाई ओर बिराजे, महाराज कवारजी को जुगराज (युवराज) की पदवी दी। उठते समय श्री महाराजाधिराज ने महाराज कवारजी की नजर करने के लिये समस्त मुत्सद्दियो को आज्ञा प्रदान की कि वे दरबार में जाकर महाराज कवारजी की नजरे करे। आज्ञा अनुसार नजर की गई। महाराज कवारजी को किरकिरीखाना से निम्नलिखित बख्शा गया—

| थान | जौहार |
|---|---|
| १० | ५०५४- |
| | थान २ |

| सरपेच जडाऊ की | मोतियों की माला |
|---|---|
| १३००) | की ३७८५) |
| १ | १ |

सिरोपाव की सा.
२५१–६–३
थान ८

मिती जेष्ठ शुक्ला १४ सम्वत् १७६० को श्री महाराजाधिराज व श्री महाराज कवारजी सखता महल में जाकर बिराजे, दरबार किया, ठाकर लोग आये। परवाना सप्ती पर "राम सही" करी। इस प्रकार राज्य-कार्य करने लगे। पात शाहजी ने खिताब जुगराज पद का बख्शा सो मोजमबेग गुजरबरदार लाया और हाथी घोडा सिरोपाव जवाहर भी लाया। गुजरबरदार को रु० ६००) दिये।

मिती द्वितीय जेष्ठ शुक्ला १० सम्बत् १७६२ को श्री महाराज कवारजी का विवाह हुआ।

मिती वैसाख शुक्ला ४ स० १७६२ को श्री महाराज कवारजी नवाव निजामुन मुल्कजी के पास पधारे उस समय भोपाल ताल की सैर की और थान १३५ खर्च हुआ।

मुआफिक फर्द करार मिती अषाढ कृष्णा ऽऽ सम्वत् १७६८ महाराज कवारजी श्री ईश्वरसिंह जी ने असुमेदजिग (अश्वमेध) यज्ञ किया सो महाराणा जी वगैरह के न्योता भेजा सो म्होरें ५०)) न्योता के वास्ते दी गई।

| | | | |
|---|---|---|---|
| महाराणाजी | महाराव दुर्जनसालजी | रावराजाजी | राजा गोपालसिंह जी |
| ११।) | ७)) | ७)) | ५)) |
| राजा इन्दरसिंहजी | राजाजैतसिंहजी | राजाछत्रसिंहजी | बहादुर राजा विक्रमाजीतजी |
| ५)) | ५)) | ५)) | ५)) |

मिती आश्विन शुक्ला १५ बुद्धवार सम्वत् १८०० को श्री महाराजाधिराज श्री ईश्वरीसिंहजी सिंहासनारूढ हुए।

मिती माघ शुक्ला १५ सम्वत् १८०० को श्री महाराजाधिराज श्री ईश्वरीसिंहजी दरबार में आकर विराजे। पातशाहजी श्री महमदशाहजी की हुजूर दिल्ली से खिताब बडा महाराजाजी का व मनसब बख्शने का हुक्म की फर्द आई सो नौबत बजाय खुशी मनाई। मुत्तसदी वगैरह की नजर लेकर अन्दर पधारे। रुपया १३०००) दरबार खर्च बाबत बहाल खिताब व मनसब बदस्तूर बडा महाराज मुआफिक फर्द करार मिती जेष्ठ बुदि ५ साल सं १८०० किये गये।

मिती श्रावण कृष्णा २ सम्बत १८०० को दिल्ली मुकाम तालकटोरा पर श्री पातशाहजी श्री महम्मदशाहजी की हुजूर महाराजा श्री सवाई ईश्वरीसिंह जी पधारे, वहा से इनाम लाये।

मिती बैसाख कृष्णा १० सम्वत १८०१ को दर्ज है कि महाराजाधिराज श्री ईश्वरीसिंह जी कोटा से सवाई जयपुर मिती चैत्र कृष्णा १० शनिवार सम्वत १८०१ को पधारे तब रुपया ५००-०-० उछाले।

मिती पोष कृष्णा ५ सम्वत १८०४ को दिल्ली में महाराजाधिराज श्री ईश्वरीसिंह पातशाहजी श्री महम्मदशाहजी की हुजूर पधारे तब निम्नलिखित बख्शीस हुआ

थान ६
जवाहर कीमती ३४३८-०-०

मोतियों की माला
कीमती २५६४-०-०
१

तलवार कीमती
१६१-०-०
नग १
सिरोपाव जरीका कीमती रु० ४०६-०-०
थान ७
जामा कुडता जरी—
पल्ला का कीमती १६०-०
१

कटार १
थान कटार
२ १

सरपेच जडाऊ
की ६८३-०-०
थान १

(१२) कुडता फरकशाही
कीमती १०५-०-०
१



महाराजा सवाई ईश्वरीसिंहजी की छत्री

(१३) फेंटा बाणारसी

कीमत ७५-०-०

(१४) गोशपेच सरपेच जरी रु० १०-०-०

१

(१५) बालाबदी बाणारसी

कीमत २५-०-०

१

(१६) आलम रु० ३४-०-०

| जरीका | रगीन |
|---|---|
| कीमत २७-०-० | कीमत ७-०-० |
| १ | १ |

सम्वत् १८०२ में बूंदी के हाड़ां से विजय हुई जिसकी खुशी में हर गोविन्द नाटाणी वगैरह को सिरोपाव दिये गये।

महाराजा श्री ईश्वरी सिंह जी के ६ रानियाँ थी।

मिती पोष शुक्ला १२ सम्वत् १८०७ को महाराजाधिराज श्री सवाई ईश्वरीसिंहजी का स्वर्गवास हुआ।

मुकाबला किया गया

पढ़ा सुना

ह० ईसरलाल ह० राधालाल

मोहर. दीवानी हुजूरी दफ्तर, जयपुर।

# दफ्तर हजूरी से प्राप्त पत्र में वर्णित शब्दों के अर्थ

(१) कड़ा तिला = कडा सोने का

(२) सिकलाती = सिकल किया हुआ; चमकदार, सिकलाती बर्तन उसे कहते हैं जिसमें एक धातु निर्मित वस्तु पर अन्य धातु के तार कलाकारी के साथ चिपकाकर ऊपर से चमक कर दी जाती है।

(३) आहनी = लोहे के। आहनी शब्द संस्कृत के अयस का ही विकृत रूप प्रतीत होता है।

(४) फीली = हाथी पर रखी जाने वाली। फील का अर्थ हाथी सुप्रसिद्ध है।

(५) शुतरी = शुतर=ऊँट पर रखी जाने वाली।

(६) अश्की = घोडे पर रखी जाने वाली। यह अश्व का अपभ्रंश प्रतीत होता है।

(७) सिन्दलो = एक परदा जिस पर गणेशजी अथवा अन्य देवता की मूर्ति जरी के काम से चित्रित रहती है तथा जो न कारखाने पर लटकाई जाती है।

(८) तुरही = लम्बी शहनाई।

(९) चोब = डंका।

(१०) मारस्म = रस्से।

(११) गीरबा = गद्दा। जिसे गिदड़ा भी कहा जाता है। यह नक्कारे के नीचे बिछाया जाता है।

(१२) कुड़ता फरक शाही = जरी व सलमा सितारे से मढ़ा एक विशेष प्रकार का कारीगरी का कपडा होता है। उसके कुरते को 'फरक शाही कुड़ता' कहा जाता है। प्रसिद्ध है कि उस विशेष प्रकार की कारीगरी के कार्य को बादशाह फर्रुखसियर से प्रोत्साहन मिलने के कारण उसका यह नाम पड़ा।

(१३) पेचा = साफा, शिरोवेष्टन।

(१४) गोशपेच = पगड़ी पर बाँधने का एक कपडा जो सरपेच के नीचे बाँधा जाता है।

(१५) बालाबन्दी = अंगलबन्दी जैसा ही विशेष प्रकार का पहनने का वस्त्र जो जामे के नीचे पहना जाता है। प्राचीनकाल में बनीयान की भाँति ही इसे व्यवहार में लाया जाता था।

(१६) आलम = कमरबन्दा।

# कच्छवंशमहाकाव्यान्तर्गत ईश्वरीसिंहवृत्तान्तः

*सुतस्तु शिवसिंहोऽभून्महानलपराक्रमः ।
दापयित्वा विषं हन्त पित्रा जयपुरे हतः ॥४६॥

सुखादिकंवरा सेयं राज्ञी खीचीन्द्रधीरजा ।
कुमारमीश्वरीसिंहं सुषुवे श्रीरिव स्मरम् ॥४७॥

वत्सरे वसुशैलाद्रिचन्द्रे चन्द्राननश्रियः ।
जनी राजकुमारस्य कुमारोपमसंपदः ॥४८॥

भूः सस्यसंपदमपद्यत काञ्चनाङ्गे
जाते नृपस्य तनये ननु काञ्चनाङ्गे ।
आबालवृद्धमजनि प्रमदः प्रजाना-
माबालवृद्धमलमम्बु पपुर्विहङ्गाः ॥४९॥

तत्तच्चतुःषष्टिकलाकलापवित्—
तथा समुच्छृङ्खलभूमित्पविः ।
सौधे चतुष्के करिणां महारय-
श्छत्रच्छविं चीनिकया चकार यः ॥५०॥

जजाप मन्त्रान्निगमान्पपाठ
तास्ताः कला यः सकलाश्चिकाय ।
दधार शस्त्राणि विवेद नीतिं
जिगाय षड्वर्गमपि प्रसह्य ॥५१॥

राणावती सूनुमसूत नाम
श्रीमाधवं क्ष्माधववंशभूत्यै ।
यमीश्वरीसिंहभिया कथंचि-
न्निनाय मातामहसद्म माता ॥५२॥

अगाधबोधो घनमुग्धमञ्जिमा
करस्फुरच्चक्रगदाब्जपेशलः ॥
यो वैनतेऽयं परिपोषयंश्चिरा-
दुवास मातामहसद्मनि स्वयम् ॥५३॥

---

*६२ पेज की टिप्पणी का परिशिष्ट ।

ददौ विवेकी पदमृद्धमीश्वरी-
सिंहाय हंहो युवराजशब्दितम् ।
क्षमाधवो माधवसिंहवर्मणे
स्वशर्मणे रामपुराभिधं पुरम् ॥५४॥

अथेश्वरीसिंहमुदग्रदोजसं
सहायमासाद्य जयेन्द्रभूमिप. ॥
प्रतापमाविष्कुरुते स्म तु सहं
धनञ्जयायो महसामिवेश्वरम् ॥५५॥

गयां यियासुर्निजसार्थगुप्तये
स पौण्डरीकः क्षितिपं व्यजिज्ञपत् ॥
न्ययुङ्क्त कंचित् क्षितिपोपि ठाकुरं
कियद्भिरश्वैरनुद्रुतं द्रुतम् ॥५६॥

सार्थः स रत्नाकरशर्मणोऽध्वसु
विश्रम्य विश्रम्य गयां रयादयात् ।
यो यात्रिणां रत्नविभूषणैस्तदा
दधार रत्नाकरतां पदे पदे ॥५७॥

सार्थेन गच्छन्पथि पौण्डरीकः
समाससादद्वादशदुर्गसीमाम् ॥
तत्रत्यपाटच्चरराडुपेत्य
प्रसह्य सार्थं सहसा रुरोध ॥ ५८॥

सन्धाय चापेऽथ शरं स ठाकुर-
स्तं तस्करेन्द्रं विदधे शरव्यम् ॥
शरप्रहारव्यथितस्तुरङ्गमात्
पपात पापी विलुठन्समार ॥५९॥

शेषा विशेषाद्भयशुष्यदानना:
सार्थेन यष्ट्यादिभिरीषदर्दिता ॥
विलिल्यिरे दुर्गतटीषु सत्वरम्
तिष्ठन्ति सार्थेऽवहिते न दस्यव ॥६०॥

तृणेऽपि धूते स्मृतचोरचंक्रमः
प्रतिक्षणं ठाकुरदत्तसान्त्वन. ॥
सार्थः सस्यार्थश्लथनी विगिष्य ।
तद्रम्य गृहव्यग्रमुपासदद् गयाम् ऽ ॥६१॥

हते प्रधानेऽथ विमृश्य दस्यवो
विलुण्ठितु सार्थमनु प्रतस्थिरे ॥
तथा तदुत्थानमवेत्य ठाकुरो
लेखं लिखित्वा विससर्ज भूभुजे ॥६२॥

स्वस्तिश्रीकमठविडौजसि प्रणामा
मार्तण्डत्विषि विलसन्तु ठाकुरस्य ॥
आस्ते शं समधिकमत्र, तत्र चास्ताम्
तिष्ठामः सुखमधुना वयं गयायाम् ॥६३॥

यस्याहो पथि पथिकौघलुण्ठनाय
धावन्ति क्षितिवलये सहस्रशोऽश्वा' ॥
साहाय्यं वितर न चेत्स दस्युवर्गो
गत्वाग्रे द्रुतमिव नः पुरा निहन्ति ॥६४॥

श्रुत्वा श्रीकमठसमाजचक्रवर्ती
वृत्तान्तं दलगतमित्थमिद्धकोपः ॥
सामन्तैरुपलकलाख्यबन्धुरांसै-
रन्वीतः क्षपयितुमुच्चचाल चौरान् ॥६५॥

पन्थानं तरलतुरङ्गमैर्निकृन्तन्
लुण्टाकान् प्रतिभटकीर्तिलुण्ठकोऽलम् ॥
संपेदे सपदि गृहीतसार्थमार्गान्
मार्गान्तमृगपतिविक्रमः क्रमेण ॥६६॥

संवृत्तः क्षतगलितासृगुक्षिताध्वा
संग्रामः कमठपतेः पटचरौघैः ॥
यत्राऽस्त्रप्रहृतिनिकृत्तचौरमुण्डै-
र्योगिन्यक्षिपुरजिते स्रजो जुगुम्फुः ॥६७॥

सोत्साहं वलितचलोऽवलम्बितासि-
स्तान् हत्वाऽऽहवभुवि षट्सहस्रसंख्यान् ॥
कृत्वा द्रागवनिसमांस्तदीयदुर्गान्
सीदन्तं सपदि स सार्थमुद्दधार ॥६८॥

कृत्वैवं सरणिमतस्करां गयायाः
सार्थेनाकलितनतिः सठाकुरेण ॥
संशृण्वन् पथि चरितानि तस्कराणा-
मापेदे जयनगरं जयी जयेन्द्रः ॥६९॥

वीकानेरं जेतुमभीयुष्यभयेन्द्रे
पत्रं राज्ञे तत्पतिना प्रैषि विलिख्य ॥
आहाद् विष्णुर्यद्वदिभं विष्णुजवीर !
मां द्रागस्मान्मोचय भक्तोऽस्मि तवेति ॥७०॥

मन्त्रिभ्यस्तत्पत्रमुपाकर्ण्य शरण्यो,
जामात्राऽद्धा योद्धुमभीप्सन्नभयेन ॥
लक्षोन्मानां कूर्मचमूमध्वनि कर्षन्
दुर्गोदग्रं योधपुरं प्राप जयेन्द्रः ॥७१॥

शुण्डादण्डस्फारविस्तारवन्तो
दन्तद्वन्द्वोत्खातविद्वेषिदुर्गाः ॥
दानासारैर्मारवाटं सृजन्तः
कच्छप्रायं कच्छनागा जगर्जुः ॥७२॥

अश्वक्षुण्णक्षोणिधूलीपिनद्धे
दूरोदस्ता व्योम्नि भल्ला भटेन्द्रैः ॥
मार्गे मार्गे मारवीद्दृशु दत्त-
शम्पाडम्पातङ्कसन्वड्निपेतुः ॥७३॥

विप्रोषितप्रभु स योधपुरं प्रपद्य
श्रीमाननेकविधयुद्धविधाविदग्धः ॥
आवेष्टयत्परिसरोपवनीघनद्रु-
भङ्गोद्यतद्विपघटाभिरनीकिनीभिः ॥७४॥

संयोज्य तोपनिवहानधिदुर्गमुच्चैः
प्रक्रान्तसाहसमरं समरं दधाना ॥
राष्ट्रोढराजमहिषी ननु सा तदानीम्
साक्षादमुष्य दुहिताऽप्यहितायते स्म ॥७५॥

एवं सति द्रुतबलः स परीक्षिताऽसि
सत्यं ममासि तनुजेति सुतां प्रशस्य ॥
गव्यूतिमात्रमपसृत्य कृतावतारो
हन्त ! श्लथोद्यममयुद्धयत शुद्धभावः ॥७६॥

जयचरितमशेषं चारतः प्राप योध-
पुरविघटनशंकालुप्तसंकल्पजातः ।
मरुवलयधरित्रीवासवो हन्त होलाऽ
हनि जितमपि बीकानेरमुज्झां चकार ॥७७॥

विपुलगतिभिरुष्ट्रैः सैनिकाकृष्टनासा-
गुणविवलितवक्त्रप्रस्खलत्फेनपुञ्जैः ॥
कथमपि पथि तांस्ताञ्जङ्गलान् गाहमानो
दृढपिहितकपाटामासदद्राजधानीम् ॥७८॥

स योधपुरगोपुरं क्रमविमुक्तगाढार्गलम्
प्रविश्य मरुभूधवो ध्वनिततोपयन्त्रोत्करम् ॥
न्ययुंक्त युधि सप्तभिर्बखतसिंहमुद्रंहसा-
मभिश्वशुरमर्वतामनुगतं सहस्रैस्तदा ॥७९॥

सपदि बखतसिंहोऽप्युच्चकैः सज्जसेना-
मुखगतगिरिधारिप्रौढवेतण्डचण्डम् ।
दृढतरपदघातोत्कूर्दद्दश्वेन्द्रपृष्ठो-
त्पतनजनितरागप्रोथबिम्बं प्रतस्थे ॥८०॥

गङ्गवाणपुरमेत्य स स्मयी
क्वाऽस्ति भोः कमठराडिति ब्रुवन् ॥
अध्यनीकमसिभिस्तुदन् भटान्
सप्तवारमतनोद्गतागतम् ॥८१॥

वखतमिह निहन्तुं कोशतः कर्षितासी-
नहह समवलोक्य स्वीयसामन्तवीरान् ।
अपि विरुजति वीरा मा प्रहर्त्तव्यमस्मि-
न्नसकृदिति जयेन्द्रो वन्धुभावान्न्यपेधीत् ॥८२॥

अथ कमठनिपिद्धास्तं मृषा योधयित्वा
तुरगकटकमुच्चैरस्य दूरात्ततत्नुः ॥
क्षतशिथिलशरीरो नूनमुन्नुन्नपक्षो
रणभुवमपहाय प्राद्रवत्सोऽपि भीतः ॥८३॥

रणाद्द्राग्विद्राणे सति वखतसिंहे सरभसम्
प्रसह्य स्वायत्तं व्यधित गिरिधारिद्विपमहो ॥
दिनेषु क्रामत्सु त्रिषु स गिरिधारिप्रभुसृते
प्रताम्यन्तं बुद्ध्वा व्यतरदमुमस्मै स्मयहरः ॥८४॥

रणव्याजादित्थं भयमभयसिंहेऽपि विदधद्
व्यधाद्वीकानेरं नरपतिरलीकायितभयम् ॥
अनुक्रामन्नश्वैर्मरुसपतरुच्छायसरणिम्
शरण्यः स्वःस्वच्छच्छवि जयपुरं प्राप विजयी ॥८५॥

अथ श्रीमद्दिल्लीपरिवृढदृढादेशवशतः
पराजेतुं मैत्रावरुणिदिशमुच्छृङ्खलनृपाम् ॥
अमात्यैः सम्मन्त्र्य प्रधनविधिहेवाकिनमसौ
न्ययुङ्क्त प्रेक्षावान्झटिति युवराजं जयनृपः ॥८६॥

ततोऽसौ कुमारः कुमारप्रभावः
समादाय सेनामनेनाविशेषात् ॥
निदेशाद् गुरोर्दाक्षिणात्यान् विनेतुम्
ध्वनद्दुन्दुभि क्षिप्रमेव प्रतस्थे ॥८७॥

खमर्वद्भिरापूरि टापक्षतक्ष्मा-
समुड्डीनधूलीघटाभिर्हठेन ॥
पुनः कुञ्जरैरुच्चकैस्तद्व्यशोधि
समुत्क्षिप्तशुण्डोच्छलच्छीकरौघैः ॥८८॥

अकारि द्विपेन्द्रैरनन्तातलं यन्-
मदप्रस्रवैः सान्द्रजम्बालजालम् ॥
तुरङ्गैः कुरङ्गैरिव प्रोच्छलद्भिः
खुरैस्तन्मुहुः क्षोदितं शोषितं च ॥८६॥

समन्तात्ततं वप्रसाग्नेययन्त्रैः
समातन्वता तेन मार्गेषु नित्यम् ॥
चमूसंनिवेशः शात्रवैर्दुष्प्रवेशः ऽ
समानीयत प्रोच्चकैर्दुर्गभावम् ॥६८॥

प्रयाणोद्भटानां भटानां निनादै-
र्वियच्चत्वरं सत्वरं संस्पृशद्भिः ॥
ललत्पुष्पपुञ्जेषु कुञ्जेषु सुप्ता
व्यबुध्यन्त हंहो गुहाकेशरीन्द्राः ॥६१॥

वल्लेरीश्वरीसिंहवर्मा सुवर्मा
दिशं दक्षिणां हन्त सद्यः प्रपद्य ॥
विधातुं पुरो युद्धरूपां मृगव्या-[1]
मवातिष्ठ तत्राभितो दाक्षिणात्यान् ॥६२॥

समित्सीम्नि तूर्येषु तारं नदत्सु
विमुक्ताश्ववल्गेषु वीरव्रजेषु ॥
गजेन्द्रेषु गर्जत्सु कच्छेन्द्रसूनू
रणोत्साहमुत्तालमालम्बताऽलम् ॥६३॥

तदग्रेसराग्नेययन्त्रास्यनिर्य-
दयोगोलदम्भोलिघातैः पुरस्तात् ॥
मदोत्तुङ्गनासीरनागा नगाभा
प्रसह्य द्विषां पातयां चक्रिरे द्राक् ॥६४॥

बृहद्भानुरंहश्चलच्चण्डबाणा-
वलीविक्षता शोणशोणायिताङ्गाः ।
परं रेजिरे संपरायाजिरे द्विण्-
महाकुञ्जरा व्योम्नि सान्ध्या इवाभ्राः ॥६५॥

---

१—ईश्वरविलासस्याविकल छाया । ६ सर्गे ७ आदिपद्यानि ।

तदानीमहो घोटकोद्धूतधूली-
तमोधोरणीदुःप्रवेशे प्रदेशे ॥
समुज्जृम्भिता बाहुजेन्द्रैः कृपाणी-
तडित्सन्ततिः सन्ततं नृत्यति स्म ॥९६॥

कमठपतिपदातिभिः प्रसार्य
विशकलिताः परपत्तयः कृपाणैः ॥
क्षतगलदसृगुक्षितप्रदेशा
युधि रदननिपीडिताधरं निपेतुः ॥९७॥

सपरपरिसरे परस्परासि-
व्यतिकरकृत्तपरस्परोत्तमाङ्गाः ।
त्रिदिवगतिमनुत्तमां प्रपद्य
सपदि भटा ययुरामरोऽतिथित्वम् ॥९८॥

इति समजनि संगरो गरीयान्
रुधिरधुनीतटबद्धपंक्तिगृध्रः ॥
कलयितुमिव कौतुकं भटानां
रविरपि वासरमध्यमेत्य तस्थौ ॥९९॥

अथ खलु युवराज एष वीर
करटिनमुन्नतमास्थित पुरस्तात् ॥
स्वकटककदनं निरीक्ष्य रोषा-
रुणनयनो ज्वलदग्निदुर्निरीक्षः ॥१००

स्वयमहह रदक्षताधरोष्ठो
रिपुसुदृशामधरं क्षताद्रक्ष ॥
अधिसमरमिभं कुरुष्व भिद्य
द्रुतमिति हस्तिपकं ब्रुवाणः ॥१०१॥

हृदि रुधिरझरान्द्विपां वितन्व-
स्तनरवचापघनाशुगोग्रवर्षैः ॥
सरभसरणितानको रणान्त-
र्झटिति विवेश पराक्रमं चिकीर्षुः ॥१०२॥

अथ वीक्ष्य विशन्तमाहवे
युवराजं सचिवोत्तमः पितुः ।
इति हन्त स राजमल्लको
हितगर्भां गिरमभ्यभाषत ॥१०३॥

ननु¹ भो नृपनन्दन क्रुधा
कुरुषे किं सहसाद्य साहसम् ॥
मयि जीवति वैरिवस्मरे
तव योग्यो न भृशं परिश्रमः ॥१०४॥

निपतन्ति पुनः पुनः पुरो
ज्वलिताः सम्प्रति लोहगोलकाः ।
अधिपावकवर्षमाग्रहाद्
विशतस्ते किमिव प्रयोजनम् ॥१०५॥

निभृतं क्वचिदत्र विश्रम
क्षणमस्मद्भुजवैभवं सिप ।
भवदीयभटैर्द्विपद्बलं
विजितप्रायमवेहि सम्प्रति ॥१०६॥

इति वादिनि राजमल्लके
युवराजः समुपात्तकार्मुकः ।
रणमुग्रकबन्धताण्डवं
प्रविवेशैव विशिष्य साहसी ॥१०७॥ (कुलकम्)

अनुवलति बलेऽपि कोदण्डमेकं सहायं वहन्
सुहृदमिव महागुणं पञ्चशाखे विशाखोपमः ॥
द्विपपतिगतिरीश्वरीसिंहवर्मा स वर्मावृतः
समिदुदरमवीभरन्मुण्डखण्डैः प्रचण्डैर्द्विपाम् ॥१०८॥

समधिकतरमुच्चकैरुच्छलत्केतुपुच्छच्छटो
विकटनिनदनादिताशेषदिक्चक्रवालान्तरः ॥
असिनिशितनखो महानीश्वरीसिंह एष स्यदा-
दरिकरटिघटासु हंहो जिघांसुर्न्यपतत्तदा ॥१०९॥

१—ईश्वरविलासस्याविकलमनुकरणम् । दृश्यन्तां ६ सर्गे ३५-३८ आदिपद्यानि ।

तोपस्तोमस्तिमितवरणं वारितारिप्रहारे
भित्त्वा व्यूह प्रविशति नमामीश्वरीसिंहवीरे ॥
निस्त्रिंशाग्रप्रहृतिनिपतद्विद्विपन्मुण्डमुच्चै-
रन्याकुर्वन्समिति सचिवा राजमल्लादयोऽपि ॥११०
व्यापन्नद्विपकूटनिर्गलदसृक्स्रोत शतैरुच्छ्रिते
भूतप्रेतपिशाचराक्षसघटाप्रोत्तालकोलाहले ॥
चक्रे शत्रुचमूचमूरुकदनव्यापारवानीश्वरी-
सिंहो हन्त रणाटवीपरिसरे शार्दूलविक्रीडितम् ॥१११॥
इत्येवं क्रूरकोलाहलमुखरितदिक्कूलमाजानुबाहुः
सोत्साहं निर्ममन्थ प्रधनजलनिधिं खड्गमन्थेन वीरः ॥
शत्रुस्त्रीहत्सु दिक्षु प्रसृमरकिरणः सिन्धुमुद्वेलखेलं
तन्वानोऽमुष्य तस्मात्पुनरजनि यशश्चन्द्रमा निष्कलङ्कः ॥११२॥
सुनिबिडतया व्यातन्वन्ति प्रसह्य दरं दृशो-
ररिबलतमांस्यावृण्वन्ति क्रमात्समराङ्गणम् ।
स्फुरदसिकरैः संहृत्य प्रागमुष्य भुजोदय-
क्षितिधरशिरस्युच्चैस्तस्थौ प्रतापदिवाकर. ॥११३
यवनपसमादेशाद्देशान्तरे द्विपतां बलं
प्रबलमलमप्याजौ जित्वा धनंजयविक्रमः ।
रणभुवमलङ्काराकीर्णां वगाह्य वहन्धनं
जयपुरगतः पादद्वन्द्वं जयस्य ददर्श सः ॥११४॥
विजयिनमुपप्रह्वं पवित्रनयो जय ९
सदसि खलु भो योग्योऽसीति प्रशस्य पुनः पुनः ।
जयपुरपदे धृत्वा तस्यावतारितधूः सुखं
स्थितवति सुते यूनि ह्येषा प्रथा गृहमेधिनाम् ॥११५॥
विषयविमुखः श्रावं श्रावं पुराणकथास्तथा
सुकृतमनिशं कारं कारं फलाननुरोधत ।
स्मरगुरुपदं स्मारं स्मारं विशिष्य विशुद्धधी-
द्विजकुलमसौ[१] नामं नामं निनाय दिनान्यसौ ॥११६॥
गोविन्दस्य मुखारविन्दमनिशं पश्यंस्तदाख्या गृणं-
श्शृण्वंस्तस्य गुणांस्तदङ्घ्रितुलसी जिघ्रंस्तदग्रे लुठन् ।

१—ईश्वरविलासस्य दशमसर्गे २–१० पद्यानि द्रष्टव्यानि ।

प्रातस्तच्चरणामृतं परिपिबन्भक्तांस्तदीयान्स्पृश-
न्नित्येवं स तदेकतानहृदयो जीवन्विमुक्तोऽजनि ॥११७॥

राज्यं वर्धितमाहवेषु विजितं स्वच्छं यशोऽप्यर्जितं
शिल्पज्ञुष्यमयस्मय जयपुरं निर्माय विख्यापितम्।
येनाऽयाजि तुरङ्गमेधविधिना द्रव्यं द्विजेभ्योऽर्पितम्
सोऽयं श्रीजयसिंहवीरनृपतिः स्यात् कस्य वाग्गोचरः ॥११८॥

ऋग्वेदप्रवणः प्रभाकरभवः शांतस्वभावो महा-
राष्ट्रः श्रीव्रजनाथ इत्यभिधया यः कश्चिदासीद्द्विजः ॥
गीतं तेन वृसीगतेन भगवन्नाम्नां सहस्रं नृपः
शृण्वन्विष्णुपदीपयःप्लुतवपुर्लिल्ये परब्रह्मणि ॥ ११९॥

इह खलु चतुश्चत्वारिंशत्समाः कुसुमायुध-
प्रतिममहिमा राज्यं प्राज्यं प्रशास्य यथाविधि ।
खखवसुविधावब्दे पक्षे तथाश्वयुजेऽर्जुने
स्वरुषसि चतुर्दश्यां पुण्यैरपद्यत विष्णुजः ॥१२०॥

अथ वत तदा देव्यस्तिस्रः सतीत्वचमत्कृताः
प्रणतजनतामाशीर्वादैः प्रतर्प्य यथायथम्।
द्रुतमधिचितं स्वाङ्के राज्ञो निधाय तनूमहो
तदनुगमनोद्युक्ता दध्युः पदं परमेष्ठिनः॥१२१॥

सत्स्वप्युत्तमवाहनेषु बहुशः पद्भ्यां प्रपद्येश्वरी-
सिंहो हन्त तथा निरीक्ष्य पितरं हाहेति चुक्रोश हा ।
निर्मथ्याऽरणिमाशुशुक्षणिमरं सम्पादयद्भिर्द्विजै-
रस्य क्षिप्रमकारयच्च महितामन्त्यक्रियां यज्वनः ।।१२२॥

राजेन्द्रस्य निमीलनाज्जयपुरं जातं तदानीं महा-
शोकोद्रेकविविग्नया जनतया प्रक्रान्तहाहारवम्।
ब्रूमो हन्त पुनस्त्रिविष्टपपदं मुद्धे तुकेतुस्फुर-
त्सौधश्रेणि तदागमोत्सुकसुरप्रक्रान्तहाहारवम् ॥१२३॥

सश्रद्धं समनुष्ठितासु नृपतेः श्राद्धक्रियासु क्रमा-
दुत्क्रान्तेषु कतिष्वहःसु शनकैः शोके वहिर्नश्यति ।
विज्ञप्तः सचिवोत्तमैः कथमपि श्रीमानसावीश्वरी-
सिंहेन्द्रो द्रुतमन्वभूज्जयपुरे पट्टाभिषेकोत्सवम् ॥१२४।

श्रीमत्कुन्दननन्दनवैद्यश्रीकृष्णरामकविकलिते।
काव्येऽत्र कच्छवंशे समाप्तिमेकादशो ययौ सर्गः ॥

